॥ श्रीः ॥

# लघुसिद्धान्तकौमुदी.

## पदवाक्यप्रमाणपारावारीणश्रीमद्वरदराजभट्टप्रणीता.

---

मुरादाबादीय-

धर्मसभामहोपदेशक-पण्डितप्रवर-दैवज्ञ-विद्वद्वर-

श्रीयुतज्वालानाथसूरिसूनुना

**व्रजरत्नभट्टाचार्येण**

प्रणीतया रसालाख्यया हिंदीभाषाव्याख्यया समलंकृता.

परीक्षोपयोगिप्रश्नाः, गणेष्वनिर्दिष्टा उत्तरत्रोदाहृता धातवः, परिभाषापाठः, शिक्षा, गणपाठः, अकारादिवर्णक्रमेण सुबन्तशब्द (प्रातिपदिक) सूची, अकारादिक्रमेण धातुसूची, अकारादिक्रमेण सूत्रसूची च तत्तत्पृष्ठबोधकाङ्कगुम्फिता, मङ्गलवादश्लोकेनेव विविधपरिशिष्टेन समुपगृहिता च

---

सेयम्

गङ्गाविष्णु-श्रीकृष्णदासेत्यनेन

स्वकीये "लक्ष्मीवेंकटेश्वर" यन्त्रालयेऽङ्किता.

अभिनवसंस्करणम्.

**कल्याण-मुम्बई.**

संवत् १९५३, शकाब्दा १८१८.

TO

PANDIT JWÀLÀNÀTH SHÀSTRI

THE

BOOK IS DEDICATED

AS A TOKEN

BY

P. BRAJRATNA BHATTACHARYA

MOHULLA PATUBARGANJ,

MORADÀBAD

N W P. 1896.

॥ श्रीः ॥

## समर्पणम्.

पूज्यपादश्रीमद्ज्वालानाथशास्त्रिभ्योगारगुरुभ्यो नमः ।

ये चास्मिञ्जगति कानने कुसुमस्तबक इव स्वकीयकाव्यसौरभं विस्तीर्य विशीर्णाः, ये चाखिलविद्यासारस्वतो गाहं गाहञ्चापि पारदेशीयानामबहुपरिचिताः समभूवन्; तेषामेव स्वर्गसुखप्राप्तश्रीज्वालानाथज्योतिर्विदाममलचरणसरोरुहेषु रसालेयं सबहुमानपुरःसरं समर्पितास्ति ।

मुरादाबादः
८ वै० कृ० १९५३
पटुवरगञ्ज

तेषामौरससूनुना—
व्रजरत्नभट्टाचार्येण
अनुवादकर्त्रा.

# अनुवादकवंशपरिचयः ।

उद्घाटितारो ग्रन्थानां सर्वेषामर्थग्रन्थयः ॥
विमत्सरा वाग्मिनश्च कवयः साधुसम्मताः ॥ १ ॥

कृतकुक्कुटव्रताश्चैव त्यक्तबैडालवृत्तयः ॥
सततं क्रतुकर्त्तारो विद्यावन्तो यशस्विनः ॥ २ ॥

सर्गादौ समजायन्त कर्म्मठाख्याः सुगुर्जराः ॥
परिवादपराचीनचेतसो हि द्विजन्मनः ॥ ३ ॥

आसीत्कुलपतिस्तत्र विद्वद्रत्नमहाशयः ॥
विद्याचुञ्चुः राज्यमान्यो राधाकृष्णाभिधः कविः ॥ ४ ॥

तद्वंशे श्रीनूपजीधर्म्मदत्तौ ज्योतिःशास्त्रे लब्धकीर्त्ती किलास्ताम् ॥
तारुण्ये वै कोविदो धर्म्मदत्तः स्वर्गं ह्यातीद्यायजूकप्रवर्हः ॥ ५ ॥

सुतावभूतां किल धार्मिकस्य भुत्
वदान्धका चन्द्रमणिश्च प्राणमुद्[1] ॥
अनूपदत्तस्य कुलप्रकाशकौ
सुराज्यमान्यौ कविताविलासिनौ ॥ ६ ॥

श्रीमद्भूदेववंशप्रथितगुणगणाभूषणालङ्कृताङ्गो
गोषड्कर्मार्चनादिष्वविरतनिरतश्चान्द्रमणिश्चण्डकर्म्मा ॥
श्रीमच्चन्द्रार्धचूडामणिपदकमलाराधकः शुद्धबुद्धिः
ज्वालानाथः कवीन्द्रो ह्यजनि जनकजाजानिपादप्रसादात् ॥ ७ ॥

तत्सूनुना व्रजरत्नभट्टाचार्येण निर्मिता ॥
रसालाख्या सुव्याख्येयं विद्वन्मार्गानुसारिणा ॥ ८ ॥

---

१ प्राणसुख ।

॥ श्रीः ॥

7996

## मुखबन्धः ।

सन्ति श्वान इवोद्वान्तभोजिनः किल पण्डिताः ।
स्वकीयबालवान् विद्वान् शरभः कोऽपि दुर्लभः ॥

प्रियवाचकवर्ग !

असार और अपार इस संसारमें विधाताने विद्या कैसा अमूल्य रत्न उत्पन्न किया है, जिसके द्वारा समस्त मनुष्य स्वकीय कर्त्तव्य कर्मोंको भली प्रकार जान सक्ते है ऐसी कोईभी वस्तु नहीं है जिसे कि-विद्वान् न जान सकें विद्वान् मनुष्यको जो कुछ लाभ है वोह सर्वसाधारणपर प्रकट हैं, पठित मनुष्य पुस्तक पढकर केवल सब स्थानोंहीके सुखका अनुभव नही किन्तु जिस समयका वर्णन उसमें होता है उसका ठीक २ अनुभव कर सक्ता है इस विद्याहीके द्वारा प्राणी महाराज रामचन्द्र कृष्णचन्द्र और युधिष्ठिर आदिकोंके चरित्रोंको इस प्रकार देख सक्ता है जैसे कोई दर्पणमें प्रतिबिंबको देखता हो. विद्यायुक्त प्राणी अपना चित्त प्रसन्न करनेके हेतु उन पूर्वपुरुषोंके बडे २ कार्य मानो दूसरीवार करा सक्ता है, यह विद्यारत्न ऐसा अपूर्व और अनर्घ होनेपरभी चोरसे चुराया नहीं जाता। विद्याधन दान करनेसे न्हास न होकर वृद्धिगतही होता है. विशेष क्या कहे-विद्यारूप नेत्र जिसके नहीं है वोह अन्धेकी समान परिगणित होता है। इस विद्यामन्दिरमें प्रविष्ट होनेके अर्थ यह व्याकरणही एक मुख्य द्वार माना गया है, कारण कि-ऐसा कौनसा-वेद, धर्मशास्त्र, छन्दोग्रन्थ, अलंकार, इतिहास पुराण कोष काव्य. नीति या नाटक है कि-जिसके पढने पढाने वा देखनेमें व्याकरणशास्त्रकी आवश्यकता न हो। व्याकरणशास्त्रके न जाननेसे अनेकों अनभिमत अर्थ हो जाते है, कारण यह है कि-जबतक उदात्तादि स्वरोंको सत्य २ न जाना जाय तबतक यथार्थ उच्चारण नहीं हो सक्ता अत एव यथार्थ अर्थकी प्रतीतिभी नहीं हो सक्ती. कहाभी गया है:-

" दुष्टः शब्दः स्वरतो वर्णतो वा मिथ्याप्रयुक्तो न तमर्थमाह ।
स वाग्वज्रो यजमानं हिनस्ति यथेन्द्रशत्रुः स्वरतोऽपराधात् ॥ "

अर्थात्-स्वर वा वर्णसे मिथ्या ( अन्यथा ) प्रयोग किया गया दुष्ट शब्द उस ( अभीष्ट ) अर्थको नहीं कहता, किन्तु-स्वरके दोषसे ' इन्द्र-

शत्रुः ' की सदृश वोह ( मिथ्याप्रयुक्त ) वाणीरूप वज्र यजमानहीका हनन करता है,-

तात्पर्य यह है कि-इन्द्रस्य शत्रुः ( इन्द्रशत्रुः ) यहां तत्पुरुष समासमें अन्तोदात्त स्वर होता है, और उसे अन्यथा उच्चारण करनेसे-इन्द्रः शत्रुः यस्य सः ( इन्द्रशत्रुः ) यहां बहुव्रीहि समासमें आद्युदात्त स्वर होनेसे अन्य अनभिमत अर्थ हो जाता है ।

अतएव हम मुक्तकण्ठसे कह सक्ते हैं कि-व्याकरणका पठन परमावश्यक है, कहाभी है:-

" **यद्यपि बहु नाधीषे तथापि पठ पुत्र व्याकरणम् ।**
**स्वजनः श्वजनो मा भूत्सकलं शकलं सकृच्छकृत् ॥**

अर्थात् यदि बहुतभी न पढो तथापि व्याकरण पढना उचित है, क्योंकि-विना व्याकरणके अध्ययनसे स्वजन ( कुटुम्बी ) को श्वजन ( श्वान ) सकल ( सम्पूर्ण ) कू शकल ( खण्ड ) और सकृत् ( एकवार ) कू शकृत् ( विष्ठा ) कहनेकी सम्भावना है । विशेष क्या लिखें ?

**शब्दशास्त्रमनधीत्य यः पुमान् ।**
**वक्तुमिच्छति वचः सभान्तरे ॥**
**रोद्धुमिच्छति वने मदोत्कटं ।**
**हस्तिनं कमलनालतन्तुना ॥ १ ॥**

अर्थात् जो मनुष्य व्याकरणशास्त्रकू न पढकर सभामें वक्तृताकी इच्छा करते हैं, मानो वे मनुष्य कमलनालके तन्तुसे वनके बीचमें उन्मत्त गजराजका बन्धन करना चाहते हैं । प्रथम व्याकरणशास्त्रमें श्रीपाणिनिमुनिप्रणीत अष्टाध्यायी पढायी जाती थी, परन्तु-उसके पढनेमें संक्षेप अधिक और सूत्रोंके पूर्वापरका क्रम न होनेके कारण अतिशय कठिनाई पडती थी. कुछ दिनों पीछे श्रीजयादित्य महाशयने अष्टाध्यायीके क्रमानुसारही ' काशिका ' नाम वृत्ति बनायी, इसके पाठसे छात्रवर्गको किंचिन्मात्र लाभ पहुँचा परन्तु-कठिनताका अत्यन्ताभाव न हुआ । तदनन्तर श्रीभट्टोजिदीक्षितने सूत्रोंके क्रमको परिवर्त्तन कर ' सिद्धान्तकौमुदी ' नामक वृत्ति बनायी, परन्तु-उसके पढनेभी यत्रतत्र आगामिसूत्रोंकी आवश्यकता होती थी, येही नही बल्कि-फक्किकाओंकी क्लिष्टता और परदेशका वास सदाके लिये दृष्टान्तालङ्कार हो गये हैं:-

" प्रथमतः पठनं कठिनं कृतं ।
पुनरहो परदेशनिवासनम् ॥
कठिनदीक्षितकौमुदिफक्किका ।
दहति छात्रवधूहृदयं सदा ॥ १ ॥ "

इत्यादि असंख्य आपत्तियोंका प्रध्वंसाभाव करनेके लिये श्रीवरदराजभट्टने ' मध्यसिद्धान्तकौमुदी ' और ' लघुसिद्धान्तकौमुदी ' निर्माण करीं, उनमेंभी ' लघुकौमुदी ' ही व्याकरणशास्त्रमें प्रवेश होनेका मुख्य द्वार है ।

उक्त नामके इस ग्रन्थमें–कोकिलकलकण्ठीका कलरव, जयदेव महापण्डितका ' मजितमणिमजीरे मलयसमीरे ' आदि श्रवणसुखद वाक्यविन्यास, और भारविकविका अर्थगौरव, तथा दण्डी पण्डितका पदलालित्य, कालीदास कवीश्वरकी उपमाकी अनुपम छटा नही है, इसमें बाणभट्टकी अलौकिक लेखशक्तिका धाराप्रवाह या माघ² कवीश्वरका अकथनीय पाण्डित्य और नैयायिकोंका वागाडम्बरभी नही है, इसके आदिहीमें भूतभावन योगिराज श्रीमहादेवजीके डमरूका भीषण निनाद और ' टिङ्ढाणञ् ' आदि श्रवणकटु शब्द हैं, फिर इसके पढनेमें कौन बद्धादर हो इसके पाठमें किसका लोलुपमन लगे ? नही नही–इसमें समास ( संक्षेप ) से महागूढ-गौरवता रक्खी है, आज दिन इस भूमण्डलपर कौन ऐसा हिंदूसन्तान होगा कि–जो वेद भगवान्‌को अपना धर्मपुस्तक कहना स्वीकार न करता हो, आज दिन जितने मत मतान्तर है सभीका वेदके ऊपर निर्भर है, उसी वेदको न्यायशीला ब्रिटिश गव्हर्मेण्टनेभी सबसे प्राचीन पुस्तक समझ विशेष आदर किया है । पूर्वकालमें जिस वेदकी ध्वनिसे ब्राह्मणोंके आश्रम गुञ्जारने रहते थे उसी आदि पुस्तक वेदका यह व्याकरणभी एक अङ्ग³ है ।

पहिले इस वेदाङ्गहीके नही बल्कि सबही विद्याओंके पढनेमें अधिकतर परिश्रम सहने पडते थे । यद्यपि प्राचीन छात्रवर्ग भगवान् कुमुदिनीनायकको उज्ज्वल चन्द्रिकाका आश्रय ले घोषणा करते थे, गुरुकुलकी अनेकों

१ " उपमा कालिदासस्य भारवेरर्थगौरवम् । दण्डिन पदलालित्य माघे सन्ति त्रयो गुणा ॥ १ ॥ " २ नवसर्गगते माघे नवशब्दो न विद्यते । ३ शिक्षा कल्पो व्याकरण निरुक्त छन्दसा चय । ज्योतिषामयन चैव वेदाङ्गानि षडेव तु ॥ १ ॥

सेवा करनेसे किंचिन्मात्र गुरुलक्ष्य विद्या मिलती थी, तथापि प्राचीन पण्डित महाशय अर्वाचीन महापण्डितोंसे कही बढ चढ कर होते थे, विशेष प्राचीनोंका तो कहनाही क्या है अल्पकालकेभी पण्डित महाशय अपनी कीर्त्तिको चिरस्थायी कर गये है, ऐसा कौनसा पढा लिखा जन है कि-जिसकी जिह्वापर गुरुवर श्रीबालशास्त्रीजी महोदयका नाम नृत्य न करता हो ।

यद्यपि हमें इंग्रेजी राज्यमे पढनेके बहुतसे सुभीते हैं, सरकारने हमारेही उपकारके लिये अनेकों महाविद्यालय ( कॉलिज ) स्थापित करा दिये हैं, दयालु गव्हर्मेण्टने प्रतिस्थानमें लालटेनोंकी कतार लगा दी है कि-जिसके प्रकाशमें हम सुखसे पढ सक्ते है प्राज्ञ-शास्त्री-और आचार्य आदि परीक्षायें हमारेही सुभीतेके लिये नियत करी है, तथापि यह देववाणी संस्कृतविद्या प्रतिदिन अधोगतिको जा रही है. हा-भाषाकी कुछ उन्नति कह सक्ते है ।

भिन्न २ देशभाषाओमें सम्पूर्ण व्यवहार होनेहीसे संस्कृत भाषा विशेष कठिण हो गयी, अतएव संस्कृत ग्रन्थोंका भाषानुवाद हो २ कर मुद्रित होने लगा इस बीचमे परमोदार गुणग्राहक श्रीयुक्त सेठजी गंगाविष्णु श्रीकृष्णदासजीके अनुरोधसे हमने यह अनुवाद निर्माण किया:

यद्यपि-सिद्धान्त और मध्यसिद्धान्त कौमुदीके ऊपर संस्कृत टीकेभी है. परन्तु-लघुकौमुदीके ऊपर अद्यावधि कोई संस्कृत टीका अधिगत नही हुआ । इस ग्रन्थके ऊपर प्रथम बनारस कॉलिजके मुख्याध्यक्ष श्रीयुत डाक्टर वालेंटेन साहबने इंग्रेजी भाषामे अनुवाद किया था । तदनन्तर उन्हीं महानुभावकी आज्ञासे इसका भाषानुवादभी छपकर प्रकाशित हुआ परन्तु यह अनुवाद सर्वथा श्लाघनीय होनेपरभी विशेष प्रसिद्ध न हुआ. तथापि अभिनव परिश्रम होनेके कारण विशेष प्रशंसनीय है । इसके अनन्तर गुजराती मरहठी आदि कई भाषाओमे कई टीके मुद्रित हुए जो कि-उक्त भाषाटीकेहीके आश्रयमे निर्मित हुए । तत्पश्चात् औरभी एक दो स्थानोंमें हिन्दीमें अनुवादित होकर यह ग्रन्थ छपा परन्तु-बॉम्बे प्रान्तमें अद्यावधि कोई लाभकारी टीका मुद्रित नही हुआ था इस अभावको दूर करनेके लिये यह अनुवाद लक्ष्मीवेंकटेश्वर नामक यन्त्रालयमे अंकित कराया ।

प्रथम हमने संवद् १९४३ में लघुसिद्धान्तकौमुदीका हिन्दीभाषानुवाद बनाना आरम्भ किया था, परन्तु उस समय षड्लिंगही पर्यन्त पूर्ण कर किसी विशेष कारणसे छोड़ दिया, हितोपदेश आदि अन्यान्य पुस्तकोंका अनुवाद बनाना प्रारम्भ किया। तदनन्तर फिरभी सवत् १९४९ में विजया दशमीके दिनसे इसका अनुवाद बनानेमें चित्त लगाया. परन्तु विघ्नोंका बाहुल्य होनेके कारण यह ग्रन्थ शीघ्र पूर्ण नहीं हो सका। तदनन्तर इस अवसरमें श्रीयुत गंगाविष्णु श्रीकृष्णदासजीके अनुरोधसे अधिक प्रोत्साहित होकर सवत् १९५१ कार्तिकी पूर्णिमाके दिन यह अनुवाद पूर्ण किया।

कोमल हृदयवाले प्रेमियोंसे यहभी सादर निवेदन किया जाताहै कि-इस ग्रन्थमें यदि कहीं आपको कोई कुवांच्य शब्द प्रतीत होय तौ चित्तको सावधान रखकर उसपर ध्यान न दे के उसके उद्देशसे लाभके भागी हूजिये, अभिप्राय यह है कि-हमको अपने लेखमें ऐसे श्रवणकटु शब्द आ: गये प्रतीत होते हैं जो साधुसज्जनोंके चित्तमें छिदकर उद्विग्न करेंगे-अतएव यह प्रार्थना करनी आवश्यक समझी गयी है, आशा है कि-पाठक महाशय उदारबुद्धिसे इस अनुचित ढिठाईको क्षमा करेंगे-

पाठकों ! इस हिन्दीके अनुवादमेंभी सर्वोत्तम आदि भाषा व्रजभाषाकी[1] रसीली वाणी, बडे २ बङ्गाली लेखकोंकी लेख परम्पराका आश्रय, हिन्दी-भाषाके ऊपर गुर्जर ( गुजराती ) भाषाकी बिन्दीका लगाना तथा सर्वगुणआगरी नागरीको निज राजभाषा इंग्रेजीसे विभूषित करना और मरेहठी आदि अनेक भाषाओंके सहवासका होना इत्यादि. कोई गुण नही है, इन सबके बदलेमें इसका केवल ‘ रसाल ’ नाम रखकर आपको लुभाया है।

इस टीका करनेके प्रथम दो तीन स्थानोंके मुद्रित औरभी टीके देखनेमें आये, परन्तु-वोह सर्वसाधारणके विशेष उपकारी न हुए कारणकि वोह अनुवादक महाशय उन त्र्युटियोंको पूर्ण नही कर सके हैं।

स्मरण रहे कि- इस टीकेको जैसा उत्तम बनाना हम चाहते थे उसका सहस्रतम अंशभी न बना सके, इसका कारण शीघ्र मुद्रित होकर प्रकाश होना था।

१ व्रजकी रहनेवाली पांच वर्षकी अबोधबालिकाके कोमल चरणोंमें जब ककरी गडने लगी तब वोह अपनी मातासे कहने लगी “ माय री माय मग सांकरी पायनुमें कांकरी मरतु है ” जहांके अबोध बालकोंकी भाषामें इतनी कमनीयता है वहांके कवियोंकी कौन कहे।

जिस प्रकार कि-' श्रीयुत शेठजी गङ्गाविष्णु श्रीकृष्णदासजी ' ने इ
ग्रन्थको मुद्रित कर दान और सन्मानसे हमें सन्तुष्ट किया है इसी प्रका
हमभी उक्त महानुभावके यश आयु सन्तान और लक्ष्मीकी वृद्धि श्रीम
हादेवजीसे निरन्तर प्रार्थना करते हैं ।

अन्तमें-पाठकोंसे प्रार्थना है कि-इस अनुवादमें आपको अशुद्धियें उप
लब्ध होंगी आशा है आप क्षमा कर गुण ग्रहण करेंगे । अनुग्राहक वा
चकोंसे यहभी निवेदन है कि-इस आवृत्तिमें जो कोई उपयोगी विषय र
गया हो कृपा कर पत्रद्वारा उसे सूचित कर दीजिये कारण कि-द्वितीया
वृत्तिमें निविष्ट कर दिया जायगा ।

भवदीय प्रीतिविश्रम्भभाजनः-

ब्रजरत्नभट्टाचार्यः
मोहल्ला-पटुवरगंज,
मुरादाबाद-सिटी.

१५ चैत्र १९५२
२९ मार्च १८९६.



॥ श्रीः ॥

# परीक्षोपयोगिप्रश्नाः ।

१ सुखार्त्तः । एतद्मुरारिः । चक्रिंस्त्रायस्व । सञ्च्छम्भुः । एतेषां साधुत्वं प्रदर्शनीयम् ।

विष्ण इह । रामष्टीकते । राजँश्चित्रम् । देवा इह । कथमेते साधवः।

२ दधिमातियुष्मच्छब्दानां षष्ठीचतुर्थ्येकवचने कीदृशानि रूपाणि, कथञ्च तत्सिद्धिः ।

क्रोष्टुहरिवारिविश्वावादृशशब्दानां द्वितीयासप्तम्येकवचने कीदृशानि रूपाणि, विशेषसूत्रोपन्यासेन साध्यन्ताम् ।

३ अभूत् । अवोढाम् । अजुहवुः । अद्भिः । चकरतुः । अशिनट् । एषां सिद्धिः प्रदर्शनीया ।

अगीताम् । इयष्ठ । अयावि । बभूविथ । एतेषां प्रयोगाणां साधुत्वं ब्रूत ।

४ शतमपजानीते । दास्याः संयच्छते कामुकः । एतयोः आत्मनेपदविधायकं किं पृथगुपपादनीयम् ।

५ जनमेजयः । रागः । अनयोः साधुत्वमुपपादयत ।

६ देवब्राह्मणः । रूपवद्भार्यः । महाराजः । अधिहरि । अहोरात्रः। अत्र प्रत्येकं कः समासः कश्च सिद्धिप्रकारः ।

अधस्तनानां पदानां विग्रहाः समासनामानि च निरूपणीयानि—मारुतपूर्णरन्ध्रैः । जायाप्रतिग्राहितगन्धमाल्याम् । विसृष्टपार्श्वानुचरस्य । पल्वलोत्तीर्णवराहयूथानि । बाहुप्रतिष्टम्भविवृद्धमन्युः । पादार्पणानुग्रहपूतपृष्ठम् । पीतप्रतिबद्धवत्साम् ।

७ दाक्षायणः । अत्र कः प्रत्ययः किञ्च तद्विधायकम् ।

८ गोपी । गोपालिका । सुकेशी । एषां साधुत्वं कथम् ।

मृद्वी । चन्द्रमुखी । शूर्पणखा । एतेषु स्त्रीप्रत्ययविधायकसूत्राण्युपन्यस्य—षाण्मातुरः । तावकीनः । नादेयः । एतेषां साधुत्वप्रकारः विग्रहश्च प्रदर्शनीयः ।

९ प्राहुः । इत्यस्य कथं सिद्धिः कथं चास्य उत्तमपुरुषैकवचनम् ।
प्रमादालस्यजाड्यानि कथमत्र समासः ।

१० वस-धातोः लिटि कथं रूपाणि ।

११ गम-धातोः लुङि रूपाणि प्रदर्श्य घानिष्यते इति साधु साधनीयम् ।

१२ साध्यः । शङ्कितदृष्टिः । अधोदृष्टिः। उपेक्षितः । एतेषां पदानां सविस्तरं साधनं लेख्यम् ।

१३ गुणग्राहिणी । वत्सराजचरितम् । वाञ्छितफलप्राप्तेः । मद्भाग्योपचयात् । एतेषां पदानां समासो लेख्यः ।

१४ अध्यास्य । अवेहि । निषेदुषी । आददाना । एतेषां पदानां प्रकृतिप्रत्ययविभागः कथम् ।

१५ गजो वनविहाराणां सस्मार । अस्मभ्यं रोचते । धनाय स्पृहयति । मनुष्येषु पण्डितः श्रेष्ठः । एषु वाक्येषु का का विभक्तिः कस्मिन्नर्थे केन केन सूत्रेण विहितास्ति ।

१६ कामयमानः । शोचन् । जाज्वल्यमानः । पार्वतीयः । निष्किञ्चनः । चस्खाल । जगाद । एतेषां पदानां साधनं लेख्यम् ।

१७ मुमोच । अगच्छन् । पश्यति । तिष्ठति । जिघ्रति । दध्मौ । यच्छति । कस्य कस्य धातोरेतानि रूपाणि कथं चैषां धातूनां लोटि लिङि च रूपाणि ।

१८ विश्रान्तविग्रहकथः । बद्धपरिकराणाम् । श्वसनोद्गमैः । कोपविपटलद्युति । सरोरुहद्युतिमुषः । श्रवणपथातिथित्वम् । हृदयनिहितातङ्कविधुरा । सर्वमनोरमा । एषां पदानां विग्रहोऽर्थश्च प्रदर्शनीयः ।

१९ अन्तर्लीनभुजङ्गमं गृहमिव व्यालाकुलं वा वनम् ।
ग्राहाकीर्णमिवाभिगमकमलच्छायासनाथं सरः ॥
नानादुष्टजनैरसत्यवचनासक्तैरनार्यैर्वृतम् ।
दुःखेन प्रतिगम्यते प्रचकितै राज्ञां गृहं वार्द्धिमत् ॥ १ ॥

लोकेऽथवा तनुभृतां निजकर्म्मपाकं ।
नित्यं समाश्रितवतां सुहितक्रियाणाम् ॥
भावार्जितं शुभमथाप्यशुभं निकामम् ।
यद्भावि तद्भवति नात्र विचारहेतुः ॥ २ ॥

प्रथमश्लोके निम्नरेखाङ्कितपदानां समासाः व्यासवाक्यानि च विलिख्य, प्रथमद्वितीयश्लोकयोर्वाच्यपरिवर्त्तनं विधेयम् ।

२० लीन । भुजङ्गम । भावि । सुहित । क्रिया । कर्म्म । पाक । आकीर्ण । इति शब्दानां प्रकृतिप्रत्ययनिर्देशः कार्य्यः ।

२१ श्रि । भू । भृ । अर्ज् । अर्द । इति धातूनां लिटः प्रथमपुरुषैकवचने कानि रूपाणि ।

२२ युद्धाय अवस्थितः । भोगाय अलम् । न मे त्वया अर्थः । अल्पस्य हेतोः बहु त्यजति । विषवृक्षोऽपि संवर्ध्य स्वयं छेत्तुमसाम्प्रतम् । एषु अधोरेखाङ्कितपदेषु प्रयुक्तानां विभक्तीनामुपपत्तिः कार्य्या ।

२३ "मुक्ताफलाय हरिणं करिणं पलाय
सिंहं निहन्ति भुजविक्रमसूचनाय"
इत्यस्मिंश्लोके कश्चिद्दोषोऽस्ति न वा ? सयुक्तिकमुत्तरणीयम् ।

२४ अथ प्रयत्नोन्नमितानमत्फणैर्धृते कथंचित्फणिनां गणैरधः ।
न्यधायिषातामभिदेवकीसुतं सुतेन धातुश्चरणौ भुवस्तले ॥ १ ॥
घूर्णयन्मदिरास्वादमदपाटलितद्युती ।
रेवतीवदनोच्छिष्टपरिपूतपुटौ दृशौ ॥ २ ॥
निशान्तनारीपरिधानधूननस्फुटागसाप्यूरुषु लोलचक्षुषः ।
प्रियेण तस्यानपराधबाधिताः प्रकम्पनेनानुचकम्पिरे सुराः ॥ ३ ॥
उपेयिवांसि कर्त्तारः पुरीमाजातशात्रवीम् ।
राजन्यकान्युपायज्ञैरेकार्थानि चिरैस्तव ॥ ४ ॥
अथोच्चकैस्तोरणरङ्गभङ्गभयावनम्रीकृतकेतकानि ।
क्रियाफलानीव सुनीतिभाजं सैन्यानि सोमान्वयमन्वयुस्तम् ।" ५ ॥

अधोविन्यस्तरेखापदानां विग्रहाः व्यासवाक्यानि च देयानि, उपरितनेषु श्लोकेषु यदि कुत्रचिदशुद्धिरुपलभ्येत तर्हि सा सुस्पष्टं प्रदर्शनीया शोधनीया च ।

२५ ऊरुमुक्तशीकरौघान् । विमलमणिद्युतिसभृतेन्द्रचापान् । आबद्धनेत्राञ्जनपङ्कलेशः । इति पदानां समासान् ब्रूत ।

२६ अनादरे गम्यमाने षष्ठ्याः, अभेदे गम्यमाने तृतीयायाः, क्रियाग्रहणाच्चतुर्थ्याश्च उदाहरणानि लेखनीयानि ।

२७ 'राज्यं भुंक्ते' अत्र कथं भुजेरात्मनेपदम् । 'कर्त्तुं शक्नोति' इत्यत्र कथं शकस्तुमुन् ।

२८ 'विदुः' इति पदस्य प्रकृतिप्रत्ययनिर्देशं कुरु । एतत्प्रकृतेर्लोटि प्रथमपुरुषबहुवचने रूपाणि लिख ।

२९ अर्थग्रहणं किम्, वृत्तावर्थान्तरेति फक्किकाभिप्रायः स्फुटं स्फोरणीयः । अमुकेऽत्र-पुंख्यानम्—कांस्कानित्येतेषु संधिश्च निरूपणीयः ।

३० उभय-शब्दस्य द्विवचनमिति पङ्क्तेराशयः कः, उभयोश्च मतयोः कतरन्न्याय्यम, तदुपपादयत । साधु साध्नुत च सुसखिना बहुश्रेयस्याम् मत्याम् हे कतरदिति रूपाणि ।

लित्सु मघवान् गोरक् उशनन् दधिसेचौ पिपठिषि । एते प्रयोगा यथाशास्त्रमुपपादनीयाः ।

३१ शूद्रोपाध्यायशब्दयोः स्त्रियां किं किं रूपं भवति, कथंच तत् 'शैषिके कपितु विकल्प एव, ताच्छीलिके णेपी' ति वचनयोश्च किम्मानम् ।

३२ बलिं याचते वसुधाम्, उभयतः कृष्णं गोपाः, यागाय याति, केशेषु चमरीं हन्ति, सर्पिषोपि स्यात् । एतेषां प्रयोगाणां साधुत्वमुपपादयत ।

३३ कर्तृकर्मणोः कृतीति सूत्रे कृद्ग्रहणस्य फलं ब्रूत ।

३४ द्व्यहजातः, द्व्यान्हा, चित्रजरद्गवीकः, गायत्रीं पच्छः शंसति, कौमुदगन्धीपतिः, दूर्वावणम् ।

३५ व्राधायन्यः, वैयासकिः, श्रौवेयः, पाणिनीयः, साखेयम्, शार्करिकम् ।

३६ एको गोत्रे इति सूत्रस्य प्रयोजनं सप्रपञ्चं कथयत । साधुत्वे दुर्जनो जनः । नवे दारपरिग्रहे । विस्मारिता वयं तातदशरथस्य रामभद्रेण । इत्यत्र सप्तम्याः षष्ठ्याश्च कोऽर्थः अकथितं चेत्यस्य सूत्रस्य कोऽर्थः कश्चोपयोगः । १२

३७ दुर्जनः । दशरथः । रामभद्रः । विचारणीयचरिताः । कपथः । पश्चार्धम् । द्वादशम् । लोलोल्लोलक्षुभितकरणोद्वेगः । इत्यत्र प्रत्येकं कः समासः कश्च विग्रहः । १२

३८ असह्यः । सत्रम् । पौर्वशालः । दाक्षायणः । शीर्षघाती । स्तनसंबाधम् । सम्पृक्तौ । प्रत्यक्षम् । इत्यत्र प्रत्येकं प्रकृतिप्रत्या विभागः प्रदर्श्यः । १२

३९ उत्तरेण । कनिष्ठः । पितृकः । पौरुषेयः । सार्वभौमः । आरावः । वनस्थली । इत्यत्र प्रत्येकं कस्मिन्नर्थे प्रत्ययः । १२

४० वरीवर्ति । पुत्रीयाति । भृशायते । पिपठिषति । इति रूपाणि साध्यंताम् । १२

४१ व्रज्-दा-हु-अन्-मृज्-स्तु-रुध्-इत्येषां लङि लिटि च रूपाणि प्रदेयानि । प्रत्येकं निष्ठान्तं शत्रन्तं रूपमपि प्रदर्श्यम् । २०

४२ अस्मत्-अदस्-जग्मिवस्-मघवन्-इत्येषां प्रथमाद्वितीयारूपाणि प्रदर्श्य स्त्रीप्रत्ययान्तं रूपमपि यथासंभवं प्रदर्श्यम् । २०

व्रजरत्नभट्टाचार्यः

पट्टुवरगंज, मुरादाबाद

## विषयानुक्रमणिका.



विषयानुक्रमणिका समाप्ता ।

॥ श्रीः ॥

अथ

रसालाख्यहिन्दीव्याख्यासमन्विता

# लघुसिद्धान्तकौमुदी.

## (सटिप्पणीका)



अत्रभवान् व्याकरणाचार्य्यो वरदराजभट्टः स्वग्रन्थनिर्विघ्नपरिसमाप्त्यर्थन्नमस्कारात्मकमङ्गलमाचरन् स्वाभिलषितं सूचयति, नत्वेत्यादिना—

**नत्वा सरस्वतीन्देवीं शुद्धाङ्गुण्याङ्करोम्यहम् ।**
**पाणिनीयप्रवेशाय लघुसिद्धान्तकौमुदीम् ॥ १ ॥**

अन्वयः—अहं शुद्धां गुण्यां सरस्वतीं देवीं नत्वा, पाणिनीयप्रवेशाय लघुसिद्धान्तकौमुदीं करोमि ॥ १ ॥

अर्थः—अहमिति । अहम्-ग्रन्थकारो भट्टवरदराज इत्यर्थः, शुद्धाम्-शुद्धियोगात् शुद्धा, शुद्धिश्च ? दोषराहित्यं, सात्विकत्वं वा, रजस्सम्पर्कशून्यत्वं वा, यद्वा नैर्मल्यापरपर्य्यायत्वं तद्योगात् शुद्धा तां शुद्धाम्, गुण्याम्-गुणैर्वात्सल्यादिभिर्युक्ता गुण्या, वा गुणा देवस्तोमानुमोदनादीनि तैर्युक्ता गुण्या, उत विविधमूर्तिप्रकाशरूपाः गुणास्तैर्युक्ता गुण्या, यद्वा सत्वादिभिः जन्मस्थितिलयहेतुभिर्गुणैर्युक्ता गुण्या तां गुण्याम्, सरस्वतीम्-सरः प्रसरणम्मुखेऽस्यास्तीति सरस्वती ताम् सरस्वतीम्, देवीम्-दीव्यति द्योतते त्रिभुवने देवसभायां वेति देवी, अथवा दीव्यति संसारचक्रेण क्रीडतीति देवी, वा दीव्यति स्तूयते मोक्षार्थिभिर्विद्यार्थिभिर्वेति देवी, यद्वा दीव्यति व्यवहरति नानारूपप्रदर्शनेनेति देवी, उत दीव्यति विजिगीषति नवरसात्मकसृष्टिप्रदर्शनेन स्रष्टारं रक्तबीजादीनि वेति देवी, किं वा दीव्यति स्वानन्देनात्मानि मोदते इति देवी, वा दीव्यति देवभयदूरतरापास्तत्वेन माद्यतीति देवी, वा

१ मङ्गलादीनि, मङ्गलमध्यानि, शास्त्रान्ते च मङ्गलानि प्रथन्त इति भाष्यम् ।

२ दिवु क्रीडाविजिगीषाव्यवहारद्युतिस्तुतिमोदमदस्वप्नकान्तिगतिषु ।

दीव्यति भक्तैश्वर्यमिच्छतीति देवी, किंवा दीव्यति सुधासमुद्रान्तःपातिनि मणिद्वीपे भ्राजते इति देवी, उत दीव्यति सत्त्वहृदयत्त्वहृदयेऽततीति देवी तां देवीम्, 'नत्वा-कायवाङ्मनोभिः प्रणम्येत्यर्थः; पाणिनीयेति-पणन पणः स्तुतिः सा विद्यते यस्य सः पणिर्ब्रह्मा तस्य गोत्रापत्यं युवा पाणिनिस्तेन प्रोक्तम्परोपदेशं विनैव परिज्ञायते इति पाणिनीय, 'तेन प्रोक्तमित्यण्' व्याकरणशास्त्रं तस्मिन्प्रवेशः पाणिनीयप्रवेशस्तस्मै पाणिनीयप्रवेशाय, लघ्वित्यादिः-लघितु योग्याः लघवः, सिद्धो निष्पन्नः अन्तः अर्थो येषां ते सिद्धान्ताः, यद्वा वादिप्रतिवादिभ्यां सिद्धाः निर्णीता अन्ताः अर्थाः येषां ते सिद्धान्ताः लघवश्च ते सिद्धान्ताः इति लघुसिद्धान्तास्तेषां कौमुदी-कुभूमि मोदयतीति कुमुदश्चन्द्रस्तस्येय चन्द्रिका कौमुदी, 'कौमुदीव कौमुदी' यथा सा घटपटादीन्प्रकाशयति तथेयमपि घटपटादिशब्दान्प्रकाशयति, वा कुमिलां मोदयति वराहावतारे इति कुमुदो विष्णुस्तस्येय गदा कौमुदी सा यथा दुष्टदलनशीला तथेयमपि दुःशब्ददलनशीला, पूर्ववत्समासः, उद् कुमवनि मोदयति पालनेनेति कुमुदोऽवनिपतिस्तस्येय सभा कौमुदी, यथा सा लोकव्यवहारं शोधयति तथेयमपि शब्दशुद्धिं करोति, ह्यत्रापि पूर्ववत्समासः, ताम् कौमुदीम्, करोमि सम्पादयामि विधास्यामीति भावः॥१॥

**भाषार्थः**–मैं ( वरदराजभट्ट ) पवित्र तथा गुणवान् सरस्वती महादेवीको नमस्कार करके, पाणिनीयजीके कहे हुए व्याकरणशास्त्रमें प्रवेशके अर्थ लघुसिद्धान्तकौमुदीकू निर्माण करता हूं ॥ १ ॥

## अथ संज्ञाप्रकरणम् । प्रत्याहारसूत्राणि ।

**१–अइउण्[1] १, ऋऌक्[2] २, एओङ्[3] ३, ऐऔच्[4] ४, हयवरट्[5] ५, लण्[6] ६, ञमङणनम्[7] ७, झभञ्[8] ८, घढधष्[9] ९, जबगडदश्[10] १०, खफछठथचटतव्[11] ११, कपय्[12] १२, शषसर्[13] १३, हल्[14] १४॥**

---

१ अण् । २ अक्, इक्, उक् । ३ एङ् । ४ अच्, इच्, एच्, ऐच् । ५ अट् । ६ अण्, इण्, यण् । ७ अम्, यम्, ङम् । ८ ञ्म्, यञ् । ९ झष्, भष् । १० अश्, हश्, वश्, भश्, जश्, बश् । ११ छव् । १२ यय्, मय्, झय्, खय्, चय् । १३ यर्, झर्, खर्, चर्, शर् । १४ अल्, हल्, वल्, रल्, झल्, शल्, एते प्रत्याहाराः । हकारो द्विरुपात्तोयमटि शल्यपि वाञ्छता । अर्हेणाधुक्षदित्यत्र द्वयं सिद्धम्भविष्यति ॥ १ ॥

२ इति +माहेश्वराणि *सूत्राण्यणादिसंज्ञार्थानि ॥

**यह महादेवजीसे प्राप्त हुए चतुर्दश सूत्र अणादि-प्रत्याहार बनानेके अर्थ हैं, जोकि अगाडी ( सू० ६ ) से सिद्ध होते हैं ॥**

एषामन्त्या इतः ॥

**इन चतुर्दशसूत्रोंमें अंत्यके वर्ण ( ण् क् ङ् च् ट् ण् म् ञ् ष् श् व् य् र् ल् ) ×इत्संज्ञावाले हैं ॥**

हकारादिष्वकार उच्चारणार्थः ॥

**पूर्वोक्त हकारादिवर्णोंमें अकार उच्चारणके अर्थ है, वास्तवमें यह सब ' ह् य् व् र् ' ऐसे हैं; परन्तु विना स्वरके इनका उच्चारण नहीं होता, महाभाष्यकारनेभी लिखा है कि–" अन्वग् भवति व्यंजनम् " व्यंजनके अंत्यमें स्वर रहते हैं ॥**

लण्मध्ये त्वित्संज्ञकः ॥

**लण्-सूत्रके मध्यके अकारकी इत्संज्ञा है, कारण कि ( सू० ३४ ) में 'लण्सूत्रस्था०' यहां र-प्रत्याहार सिद्ध करके र और ल-का ग्रहण करना है ॥**

**३ हलन्त्यम् । १ । ३ । ३ ॥**

( हल्–प्रथमान्तम् । अन्त्यम्–प्रथमान्तम् ॥ ) उपदेशेऽन्त्यं हलित् स्यात् । [1]उपदेश आद्योच्चारणम् ॥

**उपदेशमें जो पिछला हल् ( व्यंजन ) है उसकी इत्संज्ञा है । पाणिनी, कात्यायन, पतञ्जलि, इन तीन व्याकरणाचार्योंके उच्चारणको उपदेश कहते हैं ॥**

सूत्रेष्वदृष्टम्पदं सूत्रान्तरादनुवर्त्तनीयं सर्वत्र ॥

---

+ नृत्यावसाने नटराजराजो ननाद ढक्कां नवपञ्चवारम् । उद्धर्तुकामः सनकादिसिद्धानेतद्विमर्शे शिवसूत्रजालम् ॥ १ ॥ * संज्ञा च परिभाषा च विधिर्नियम एव च । अतिदेशोऽधिकारश्च षड्विधं सूत्रलक्षणम् ॥ १ ॥ प्रतिषेधोऽनुवादश्च विभाषा च निपातनम् । एतच्चतुष्टयं क्षिप्त्वा दशधा सूत्रमुच्यते ॥ २ ॥ × इत् यह पाणिनिजीका पारिभाषिक शब्द है, इसी प्रकार टि, घु, नदी इत्यादि औरभी शब्द इस ग्रंथमें हैं, इनके यौगिक-अर्थका ग्रहण नहीं होता है, इनका फलभी भिन्न २ होता है ॥ १ धातुसूत्रगणोणादिवाक्यलिङ्गानुशासनम् । आगमप्रत्ययादेशा उपदेशाः प्रकीर्त्तिताः ॥ १ ॥

जो पद सूत्रमें नहीं हो वोह पद सर्वत्र और ( पिछले ) सूत्रोंसे ले आना चाहिये । एक पद वारम्वार कहना न पड़े इसलिये एक सूत्रमें एक पदको कहकर पाणिनीजी और सूत्रोंमें उस पदको अनुवृत्तिकरके ग्रहण कर लेते हैं, जैसे कि ( मू० ३ ) में उपदेश आदिक पद ( मू०३४ ) से लाकर उनका यथार्थ अर्थ किया जाता है, अष्टाध्यायीके क्रमानुसार ( मू० ३ से, मू० ३४ ) पूर्व है, क्योंकि प्रथम अध्यायके प्रथमपादका दूसरा सूत्र है और ( मू० ३ ) प्रथमाध्यायके पहले पादका तीसरा सूत्र है, इसी प्रकार सम्पूर्ण सूत्रोंमें समझ लेना ॥

## ४ अदर्शनं लोपः । १ । १ । ६० ॥

(अदर्शनम्-प्रथमा० । लोपः-प्रथमा० ॥) प्रसक्तस्यादर्शन लोपसञ्ज्ञ स्यात् ॥

विद्यमान ( दीखते हुए ) के नहीं दीखनेको लोप कहते हैं । और जो विद्यमानही न हो उसके न दीखनेको अभाव कहते हैं ॥

## ५ तस्य लोपः । १ । ३ । ९ ॥

( तस्य-षष्ठ्यन्तम् । लोपः-प्रथमा० ॥ ) तस्येतो लोपः स्यात् । णादयोणाद्यर्थाः ॥

उस इत्संज्ञावाले वर्णका लोप ( ४ ) हो । उक्त चतुर्दश सूत्रोंमें णकारादिक हल् ( इत् ) वर्ण अण् आदि प्रत्याहार बनानेके अर्थ है । प्रत्याहार बनानेका क्रम-

## ६ आदिरन्त्येन सहेता । १ । १ । ७१ ॥

( आदिः-प्रथमा० । अत्येन-तृतीयान्तम् । सह-अव्ययपदम् । इता-तृतीया० ॥ ) अन्त्येनेता सहित आदिर्मध्यगानां स्वस्य च सञ्ज्ञा स्यात् ॥

पिछले इत्के साथ जो प्रथम अक्षर वोह मध्यगामियोंकी और अपनी संज्ञावाला हो-

यथाणिति *अ इ उ वर्णानां सञ्ज्ञा । एवमक् अच् हल् अलित्यादयः ॥

*-१ अण्-अ इ उ ।
२ अक्-अ इ उ ऋ ऌ ।

जैसे–अण्-प्रत्याहार कहनेसे 'अ इ उ' इन तीन वर्णोंका बोध होता है ण-कारका नहीं, अर्थात्–पिछला इत् जो 'ण्'. तिसके साथ पहिला जो 'अ' सो अपनी और बीचके अक्षरोंकी संज्ञा ग्रहण करता है। इसी प्रकार अक्-अच्-हल् और अल्-प्रत्याहारभी जानो॥

३ अच्–अ इ उ ऋ ऌ ए ओ ऐ औ।

४ अट्–अ इ उ ऋ ऌ ए ओ ऐ औ ह य व र।

५ अण्–अ इ उ ऋ ऌ ए ओ ऐ औ ह य व र ल।

६ अम्–अ इ उ ऋ ऌ ए ओ ऐ औ ह य व र ल ञ म ङ ण न।

७ अश्–अ इ उ ऋ ऌ ए ओ ऐ औ ह य व र ल ञ म ङ ण न झ भ घ ढ ध ज ब ग ड द।

८ अल्–अ इ उ ऋ ऌ ए ओ ऐ औ ह य व र ल ञ म ङ ण न झ भ घ ढ ध ज ब ग ड द ख फ छ ठ थ च ट त क प श ष स ह।

९ इक्–इ उ ऋ ऌ।

१० इच्–इ उ ऋ ऌ ए ओ ऐ औ।

११ इण्–इ उ ऋ ऌ ए ओ ऐ औ ह य व र ल।

१२ उक्–उ ऋ ऌ।

१३ एङ्–ए ओ।

१४ एच्–ए ओ ऐ औ।

१५ ऐच्–ऐ औ।

१६ हश्–ह य व र ल ञ म ङ ण न झ भ घ ढ ध ज ब ग ड द।

१७ हल्–ह य व र ल ञ म ङ ण न झ भ घ ढ ध ज ब ग ड द ख फ छ ठ थ च ट त क प श ष स ह।

१८ यण्–य व र ल।

१९ यम्–य व र ल ञ म ङ ण न।

२० यञ्–य व र ल ञ म ङ ण न झ भ।

२१ यय्–य व र ल ञ म ङ ण न झ भ घ ढ ध ज ब ग ड द ख फ छ ठ थ च ट त क प।

२२ यर्–य व र ल ञ म ङ ण न झ भ घ ढ ध ज ब ग ड द ख फ छ ठ थ च ट त क प श ष स।

२३ वश्–व र ल ञ म ङ ण न झ भ घ ढ ध ज ब ग ड द।

२४ वल्–व र ल ञ म ङ ण न झ भ घ ढ ध ज ब ग ड द ख फ छ ठ थ च ट त क प श ष स ह।

२५ रल्–र ल ञ म ङ ण न झ भ घ ढ ध ज ब ग ड द ख फ छ ठ थ च ट त क प श ष स ह।

## ७ ऊकालोऽज्ह्रस्वदीर्घप्लुतः । १ । २ । २७ ॥

( ऊकालः-प्रथ० । अच्-प्रथ० । ह्रस्वदीर्घप्लुतः-प्रथ० ॥ ) उश्च ऊश्च ऊ३ श्च वः, वां काल इव कालो यस्य सोऽच् क्रमात् ह्रस्वदीर्घप्लुत-संज्ञः स्यात् । स प्रत्येकमुदात्तादिभेदेन त्रिधा ॥

उ ऊ ऊ३ इन तीन उकारोंको व कहते हैं। इन तीन उकारोंके उच्चारणकालके सदृश जिस अच् ( स्वर ) के उच्चारणका काल ( समय ) हो वोह अच् क्रमसे ह्रस्व, दीर्घ, प्लुत संज्ञावाला हो । वोही प्रत्येक अच् उदात्त अनुदात्त और स्वरित इन भेदोंसे तीन प्रकारका है । उदात्तादिकोंको लिखते हैं-

## ८ उच्चैरुदात्तः । १ । २ । २९ ॥

( उच्चैः-अव्य० । उदात्तः-प्रथमा० ॥ )

तालु आदि स्थानोंके ऊपरके भागसे जिस अच्का उच्चारण हो वोह उदात्त कहावे ॥

---

२६ मय्-म ङ ण न झ भ घ ढ ध ज ब ग ड द ख फ छ ठ थ च ट त क प ।
२७ ङम्-ङ ण न ।
२८ झष्-झ भ घ ढ ध ।
२९ झश्-झ भ घ ढ ध ज ब ग ड द ।
३० झय्-झ भ घ ढ ध ज ब ग ड द ख फ छ ठ थ च ट त क प ।
३१ झर्-झ भ घ ढ ध ज ब ग ड द ख फ छ ठ थ च ट त क प श ष स ।
३२ झल्-झ भ घ ढ ध ज ब ग ड द ख फ छ ठ थ च ट त क प श ष स ह ।
३३ भष्-भ घ ढ ध ।
३४ जश्-ज ब ग ड द ।
३५ बश्-ब ग ड द ।
३६ खय्-ख फ छ ठ थ च ट त क प ।
३७ खर्-ख फ छ ठ थ च ट त क प श ष स ।
३८ छव्-छ ठ थ च ट त ।
३९ चय्-च ट त क प ।
४० चर्-च ट त क प श ष स ।
४१ शर्-श ष स ।
४२ शल्-श ष स ह ।

**९ नीचैरनुदात्तः । १ । २ । ३० ॥**

( नीचैः-अव्यय० । अनुदात्तः-प्रथमा० ॥ )

**तालु आदि स्थानोंके नीचेके भागसे जिस अच्का उच्चारण हो उसकी अनुदात्त संज्ञा हो ॥**

**१० समाहारः स्वरितः । १ । २ । ३१ ॥**

( समाहारः-प्रथमा० । स्वरितः-प्रथमा० ॥ )

**जिसके उच्चारण करनेमें उदात्त और अनुदात्त यह दोनों वर्णधर्म समानतासे मिले हों उसकी स्वरित संज्ञा हो । इस प्रकार अचोंके नौ भेद हुए ॥**

स नवविधोऽपि प्रत्येकमनुनासिकाननुनासिकत्वाभ्यां द्विधा ॥

**फिर वोही अच् नौ प्रकारका होकर अनुनासिक और अननुनासिक भेदोंसे द्विगुण ( दूना ) होता है ॥**

**११ मुखनासिकावचनोऽनुनासिकः । १ । १ । ८ ॥**

( मुखनासिकावचन -प्रथमा० । अनुनासिकः-प्रथमा० ॥ ) मुखसहितनासिकयोच्चार्यमाणो वर्णोऽनुनासिकसंज्ञः स्यात् ॥

**जिस वर्णका मुख और नासिकासे उच्चारण होता है उसकी अनुनासिक संज्ञा हो ।**

तादित्थम्-अ इ उ ऋ एषां वर्णानां प्रत्येकमष्टादश भेदाः* ॥

* भेदज्ञापकयंत्रमिदम् ।

| अक्षराणि | अ इ उ ऋ ऌ | अ इ उ ऋ ए ओ ऐ औ | अ इ उ ऋ ऌ ए ओ ऐ औ |
|---|---|---|---|
| भेदाः | ह्रस्वोदात्तानुनासिकः<br>ह्रस्वोदात्ताननुनासिकः<br>ह्रस्वानुदात्तानुनासिकः<br>ह्रस्वानुदात्ताननुनासिक<br>ह्रस्वस्वरितानुनासिकः<br>ह्रस्वस्वरिताननुनासिक | दीर्घोदात्तानुनासिक<br>दीर्घोदात्ताननुनासिक<br>दीर्घानुदात्तानुनासिक<br>दीर्घानुदात्ताननुनासिक<br>दीर्घस्वरितानुनासिक<br>दीर्घस्वरिताननुनासिक | प्लुतोदात्तानुनासिकः<br>प्लुतोदात्ताननुनासिकः<br>प्लुतानुदात्तानुनासिकः<br>प्लुतानुदात्ताननुनासिकः<br>प्लुतस्वरितानुनासिकः<br>प्लुतस्वरिताननुनासिकः |

सो इस उक्त प्रकारसे अ-इ-उ-ऋ इन प्रत्येक अक्षरोंके अठारह अठारह भेद हैं। परन्तु-

लृवर्णस्य द्वादश, तस्य दीर्घाभावात् । एचामपि द्वादश, तेषां ह्रस्वाभावात् ॥

ऌ इस अक्षरके बारह भेद हैं, कारण कि-इसे दीर्घका अभाव है । एच् ( ए-ओ-ऐ-औ ) वर्णोंकेभी बारह भेद हैं, क्योंकि-उनको ह्रस्वका अभाव है ॥

## १२ तुल्यास्यप्रयत्नं सवर्णम् । १ । १ । ९ ॥

( तुल्यास्यप्रयत्नम्-प्रथमा० । सवर्णम्-प्रथमा० ॥ ) ताल्वादिस्थानमाभ्यन्तरप्रयत्नश्चेत्येतद्द्वयं यस्य येन तुल्यं तन्मिथः सवर्णसञ्ज्ञं स्यात् ॥

तालु आदि स्थान और आभ्यन्तर प्रयत्न यह दोनों जिस वर्णके स्थान और प्रयत्नके तुल्य हों वे दोनों वर्ण परस्पर सवर्णसंज्ञावाले हों ॥

## १३ ( ऋलृवर्णयोर्मिथः सावर्ण्यं वाच्यम् ) ॥

यह कहना[1] चाहिये कि-ऋ और ऌ इन दोनों वर्णोंकी परस्पर सवर्णसंज्ञा होय ।

१४ अकुहविसर्जनीयानां कण्ठः । इचुयशानां तालु । ऋटुरषाणां मूर्द्धा । लृतुलसानां दन्ताः । उपूपध्मानीयानामोष्ठौ । ञमङणनानां नासिका च । एदैतोः कण्ठतालु । ओदौतोः कण्ठोष्ठम् । वकारस्य दन्तोष्ठम् । जिव्हामूलीयस्य जिव्हामूलम् । नासिकानुस्वारस्य ॥

अ ( तीन प्रकारका ) कवर्ग ( क ख ग घ ङ ) ह और विसर्ग[2] इनका कण्ठस्थान है । इ और चवर्ग ( च छ ज झ ञ ) य और श इनका तालुस्थान है । ऋ और टवर्ग ( ट ठ ड ढ ण ) र और ष इनका मूर्धास्थान है । ऌ ( ऌ३ ) तवर्ग ( त थ द ध न ) ल और स इनका दन्तस्थान है । उ और पवर्ग ( प फ ब भ म ) और उपध्मानीय ( ᳵप ᳵफ ) इनका ओष्ठस्थान है । ञ म ङ ण न इनका

[1] यह सर्वत्र जान लेना चाहिये । [2] जिस स्थानीसे परे विसर्ग होते हैं वोही विसर्गका स्थान होता है, यहा अकारसे परेका निर्देश है ।

अपने २ वर्गोंसे विशेष नासिकाभी स्थान है । ए और ऐका कण्ठ और तालुस्थान है । ओ और औका कण्ठ और ओष्ठस्थान है । वकारका दन्त और ओष्ठस्थान है । जिव्हामूलीय ( ᳵ क ᳵ ख ) का जिव्हाका मूल स्थान है । और अनुस्वार ( ं ) का नासिकास्थान है ॥

यत्नो द्विधा-आभ्यन्तरो बाह्यश्च । आद्यः पञ्चधा-स्पृष्टेषत्स्पृष्टेषद्विवृतविवृतसंवृतभेदात् । तत्र-स्पृष्टं प्रयत्नं स्पर्शानाम् । ईषत्स्पृष्टमन्तस्थानाम् । ईषद्विवृतमूष्मणाम् । विवृतं स्वराणाम् । ह्रस्वस्यावर्णस्य प्रयोगे संवृतम्, प्रक्रियादशायान्तु विवृतमेव ॥

यत्न दो प्रकारका है-आभ्यन्तर ( मुखमें ) और बाह्य ( मुखके बाहर वा कण्ठ आदिमें ) । पहिला ( आभ्यन्तर ) प्रयत्न पांच प्रकारका है-१-स्पृष्ट ( जिसमें जीभ स्थानका स्पर्श करे ) २-ईषत्स्पृष्ट ( किंचित्स्पृष्ट ) ३-ईषद्विवृत ( जिसमें जीभ स्थानसे थोडी अलग रहे ) ४-विवृत ( जिसमें जीभ स्थानका स्पर्श न करे ) ५-संवृत ( भलीप्रकार भिन्न ) इन भेदोंसे । तिनमेंसे-स्पृष्टप्रयत्न स्पर्शवर्णोंका है । ईषत्स्पृष्टप्रयत्न अन्तस्थ अक्षरोंका है । ईषद्विवृतप्रयत्न ऊष्मवर्णोंका है । विवृतप्रयत्न स्वरोंका है । प्रयोग ( बोल चाल ) में तो ह्रस्व अकारका संवृतप्रयत्न है, परन्तु-साधनकी दशामें ( जहां अकार किसी विधिमें लिया जाता हो तहां ) तो विवृतही प्रयत्न है ॥

बाह्यप्रयत्नस्त्वेकादशधा-विवारः संवारः श्वासो नादो घोषोऽघोषोऽल्पप्राणो महाप्राण उदात्तोऽनुदात्तः स्वरितश्चेति । खरो विवाराः श्वासा अघोषाश्च । हशः संवारा नादा घोषाश्च । वर्गाणां प्रथमतृतीयपञ्चमा यणश्चा[1]ल्पप्राणाः । वर्गाणां द्वितीयचतुर्थौ शलश्च महाप्राणाः ॥

बाह्य प्रयत्न इन भेदोंसे ग्यारह प्रकारका है-विवार १, संवार २, श्वास ३, नाद ४, घोष ५, अघोष ६, अल्पप्राण ७, महाप्राण ८, उदात्त ९, अनुदात्त १०, और स्वरित ११ । खर्-प्रत्याहारके अक्षरों ( ख फ छ ठ थ च ट त क प श ष स ) का विवार श्वास और

---

१ अत्र चकारेण स्वरा अपि गृह्यन्ते । अतो भाष्यध्वनितमल्पप्राणप्रयत्नवत्त्वमचां सिद्धम् ।

अघोष प्रयत्न है। हश्–प्रत्याहारके अक्षरों (ह य व र ल ञ म ङ ण न झ भ घ ढ ध ज ब ग ड द) का संवार नाद और घोष प्रयत्न है। वर्गोंके पहिले (क च ट त प) तथा तीसरे (ग ज ड द ब) पांचवें (ङ ञ ण न म) और यण्–प्रत्यहारके अक्षर (य व र ल) अल्पप्राण-प्रयत्नवाले हैं। वर्गोंके दूसरे (ख छ ठ थ फ) चौथे (घ झ ढ ध भ) और शल्–प्रत्याहारके अक्षर (श ष स ह) महाप्राण-प्रयत्नवाले हैं॥ *

कादयो मावसानाः स्पर्शाः। यणोऽन्तस्थाः। शल ऊष्माणः। अचः स्वराः। ⌣क ⌣ख इति कखाभ्यां प्रागर्धविसर्गसदृशो जिव्हामूलीयः। ⌣प ⌣फ इति पफाभ्यां प्रागर्धविसर्गसदृश उपध्मानीयः। अं अः इत्यचः [1]परावनुस्वारविसर्गौ॥

ककारसे लेकर मकारपर्यन्त (पांचों वर्गों) के अक्षर स्पर्श कहाते हैं। यण्–प्रत्याहारके अक्षरोंकूं अन्तस्थ कहते हैं। शल्–प्रत्याहारके वर्ण ऊष्म कहलाते हैं। अच्–प्रत्याहारके अक्षरोंका स्वर नाम है। क और खसे पहिले जो आधे विसर्गकी सदृश चिन्ह होता

* प्रयत्नज्ञापकयंत्रम्।

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| बाह्यप्रयत्ना | विवार श्वास अघोष अल्पप्राण | विवार, श्वास, अघोष, महाप्राण | | सवार, नाद, घोष, अल्पप्राण | उदात्त, अनुदात्त स्वरित | | | सवार, नाद, घोष, महाप्राण | |
| अक्षराणि | क च ट त प | ख छ ठ थ फ | श ष स | ग ङ ज ञ ड ण द न ब म | अ | इ ए उ ओ ऋ ऐ ऌ औ | य व र ल | घ झ ढ ध भ | ह |
| आभ्यन्तरप्रयत्ना | स्पृष्ट | | ईषद्विवृत | स्पृष्ट | ह्रस्वस्य प्रयोगे संवृत | विवृत | ईषत्स्पृष्ट | स्पृष्ट | ईषद्विवृत |

१ "शिरोबिन्दुरनुस्वारो बिन्दू द्वौ च विसर्गकौ। शृङ्गवद्वालवत्सस्य कुमारीस्तनयुगमवत्। नेत्रवत्कृष्णसर्पस्य विसर्जनीय इति स्मृत॥ १॥"

है उसे **जिव्हामूलीय** कहते हैं, जैसे ᳵक ᳵख। प और फ से पहिले जो आधे विसर्गकी सदृश चिन्ह होते हैं उन्हे **उपध्मानीय** कहते हैं, जैसे- ᳶप ᳶफ। अकार आदि अच्से परे जो बिन्दु होते हैं उनको **अनुस्वार** और **विसर्ग** कहते हैं, जैसे–अं अः । इसी प्रकार अच्से परेही अनुस्वार विसर्ग होते हैं, हल्से परे नहीं ॥

## १५ अणुदित्सवर्णस्य चाप्रत्ययः । १ । १ । ६९ ॥

( अण्–प्रथमान्तम् । उदित्–प्रथ० । सवर्णस्य–षष्ठ्यन्तम् । च–अव्ययपदम् । अप्रत्ययः–प्रथमान्तम् ॥ ) प्रतीयते विधीयते इति प्रत्ययः । अविधीयमानोऽणुदिच्च सवर्णस्य सञ्ज्ञा स्यात् । अत्रैवाण् परेण णकारेण ॥

जो किसी शब्दादिकसे विधान किया जाय ( किसी शब्दादिकके लिये जो कुछ लायाजाय ) उसको **प्रत्यय** कहते हैं, जैसे (राम+सु) इस प्रयोगमें सुका नाम प्रत्यय है, इसी प्रकार सब जगह जानो । जिस अण्–प्रत्याहारके अक्षरका विधान नहीं किया जाय वह और उदित्भी यह अपने सवर्णसंज्ञावालेका ग्रहण करते हैं । इसी पूर्वोक्त (१५) सूत्रमें अण्–प्रत्याहार अंगाडी ( लण् ) के णकारतक जानो ॥

कु चु टु तु पु एते उदितः ॥

कु–( कवर्ग ) चु–( चवर्ग ) टु–( टवर्ग ) तु–( तवर्ग ) और पु–( पवर्ग ) इनको **उदित्** कहते है ॥

तदेवम्–अ इत्यष्टादशानां सञ्ज्ञा । तथेकारोकारौ ॥

सो इस प्रकार–अकारकी अठारह प्रकारकी संज्ञा है । ऐसेही इकार और उकारकीभी अठारह प्रकारकी संज्ञा है ॥

ऋकारस्त्रिंशतः । एवं लृकारोपि ॥

अठारे अपने और बारह लृके भेद मिलनेसे ऋकारकी तीस तरहकी संज्ञा है । ऐसेही लृकारकीभी तीसही तरहकी संज्ञा है ॥

एचो द्वादशानाम् ॥

एच्–प्रत्याहारके अक्षर बारह प्रकारकी संज्ञावाले हैं ॥

अनुनासिकाननुनासिकभेदेन यवला द्विधा । तेनानुनासिकाऽननुनासिकास्ते द्वयोर्द्वयोः सञ्ज्ञा ॥

अनुनासिक और अननुनासिक इन दो भेदोंसे यकार वकार और लकार दो तरहके हैं, अर्थात् एक तौ अनुनासिक और एक अननुनासिक, तिसीसे वे य व ल अनुनासिक अननुनासिक इन दो अपनी २ संज्ञाओंका ग्रहण करते हैं ॥

१६ परः सन्निकर्षः संहिता । १ । ४ । १०९ ॥

( परः-प्रथ० । सन्निकर्षः-प्रथ० । सहिता-प्रथमान्तम् ॥ ) वर्णानामतिशयितः सन्निधिः सहितासज्ञः स्यात् ॥

अक्षरोंकी अत्यन्त जो समीपता है ( जो धोरे २ अक्षर हों ) उसको **संहिता** कहते हैं ॥

१७ हलोऽनन्तराः संयोगः । १ । १ । ७ ॥

( हलः प्र० । अनन्तराः-प्रथ० । सयोगः-प्रथ० ॥ ) अज्भिरव्यवहिता हलः सयोगसज्ञाः स्युः ॥

जिन हल् अक्षरोंके बीचमें कोई अच् नहीं हो उनको **संयोग** कहते हैं ॥

१८ सुप्तिङन्तं पदम् । १ । ४ । १४ ॥

( सुप्तिडन्तम्-प्रथमान्तम् । पदम्-प्रथमान्तम् ॥ ) सुवन्त तिडन्त च पदसज्ञ स्यात् ॥

सुप्-प्रत्याहार ( १३८ ) और तिङ्-प्रत्याहार ( ४२१ ) जिसके अन्तमें होय उसको पद कहते है ॥

इति भाषाटीकायुतायां श्रीवरदराजकृतायां
लघुकौमुद्यां संज्ञाप्रकरणं समाप्तम् ।

---

## अथाच्संधिप्रकरणम् ।

१९ इको यणचि ६ । १ । ७७ ॥

( इकः-षष्ठ्य० । यण्-प्र० । अचि-सप्तम्यन्तम् ॥ ) इकः स्थाने यण् स्यादचि सहितायां विषये ॥

जो सन्धि करनेकी इच्छा होय तौ इक्-प्रत्याहारके अक्षरोंके स्थानमें यण्-प्रत्याहारके अक्षर हो जांय। जब उस इक्-प्रत्याहारके अक्षरसे अच्-प्रत्याहारका कोई अक्षर परे होय तौ। जैसे-सुधी+उपास्यः, इस प्रयोगमें तीन इक् हैं और तीनोंसेही अच् परे हैं। तौ कौनसे इक्को यण् हो, जब ऐसी शंका हुई, तब यह सूत्र समाधान करनेके लिये लगा कि-

**२० तस्मिन्निति निर्दिष्टे पूर्वस्य। १। १। ६६॥**

( तस्मिन्-सप्तम्यन्तम्। इति-अव्ययपदम्। निर्दिष्टे-सप्त०। पूर्वस्य-षष्ठ्यन्तम्॥ ) सप्तमीनिर्देशेन विधीयमानं कार्यं वर्णान्तरेणाव्यवहितस्य पूर्वस्य बोध्यम्॥

सप्तमीसे करा हुआ कार्य वर्णान्तर करके अव्यवहित पूर्वको ( जिस इक्के और अच्के बीचमें कोई अक्षर न हो उसको ) जानना चाहिये। सप्तमीनिर्देश जो-( सू० १९ की ) अचि, उससे किया हुआ यण्-कार्य जिस इक्के बीचमें कोई और अक्षर नहीं है, ऐसी इको यण् पाया, और शेष दो इक् व्यवधानवाले हैं, इस कारण उनको यण् नहीं हुआ। यण्-प्रत्याहारमें चार अक्षर हैं, कौनसा अक्षर हो, इस शंकाको दूर करनेके अर्थ यह सूत्र लगा-

**२१ स्थानेऽन्तरतमः। १। १। ५०॥**

( स्थाने-सप्त०। अन्तरतमः-प्रथमान्तम्॥ ) प्रसङ्गे सति सदृशतम आदेशः स्यात्॥

जहां किसीकी प्राप्ति हो उस जगह बराबर आदेश हो, अर्थात् जिसका स्थान-प्रयत्न मिलै वह आदेश होना चाहिये। पूर्व ( २० ) सूत्रसे 'इ' को यण् पाया है और अब ( सू० २१ ) के अनुसार 'इ' को यकार पाता है परन्तु यह शंका होती है कि 'इ' का और 'य' का स्थान तौ मिलता है परन्तु प्रयत्न नहीं मिलता, इस शंकाको दूर करनेके कारण यह परिभाषा प्रवृत्त होती है-

यत्रानेकविधमान्तर्य्यं तत्र स्थानत आन्तर्य्यं बलीयः॥

जहां बहुत प्रकारके आन्तर्य होते हैं वहां स्थानी आन्तर्य सबसे बली होता है-सो यहां प्रयत्न नहीं मिलता तौ स्थान मिलाकरही 'इ' कूं 'य' कर लिया, तब-'सुध् य्+उपास्य' ऐसा सिद्ध होनेपर यह सूत्र लगा-

**२२ अनचि च । ८ । ४ । ४७ ॥**

(अनचि-सप्त० । च-अव्ययपदम् ॥) अचः परस्य यरो द्वे वा स्तो न त्वचि॥

अच्से परे जो यर् हो उससे परै यदि अच् न हो तौ उस यर्-को विकल्प करके दो हो जाय, 'उ' से परे जो यर् (ध) है उससे परे यकार अच् नहीं है, इस कारण दो धकार हो गये तौ-सुध्ध्य्+उपास्यः । ऐसा सिद्ध होनेपर-

**२३ झलां जश् झशि । ८ । ४ । ५३ ॥**

(झलाम्-षष्ठ्य० । जश्-प्रथ० । झशि-सप्तम्यन्तम् ॥)

यदि झल्-प्रत्याहारसे परे झश्-प्रत्याहार होय तौ झल्को जश् हो जाय, पहले धकारको झल् होनेसे, दूसरा धकार झश् परे होनेसे (सू०२१) के अनुसार 'द' जश् हो गया. दूसरेको इस कारण नहीं होता कि, उससे झश परे नहीं है, तौ-सुद्ध्य्+उपास्यः । ऐसा रूप सिद्ध होनेपर यह सूत्र लगा-

**२४ संयोगान्तस्य लोपः । ८ । २ । २३ ॥**

(संयोगान्तस्य-षष्ठ्य० । लोपः-प्रथमान्तम् ॥) संयोगान्तं यत्पदं तदन्तस्य लोपः स्यात् ॥

जिस पद (१८) के अन्तमें संयोग (१७) होय और वोह संयोग जिस समुदायके अन्तमें होय तिसका लोप (४) हो जावै । इस प्रकार-'सुद्ध्य्' इस संयोगान्तपदके लोपकी प्राप्ति हुई ॥ तब-

**२५ अलोऽन्त्यस्य । १ । १ । ५२ ॥**

(अलः-षष्ठ्यन्तम् । अन्त्यस्य-षष्ठ्यन्तम् ॥) षष्ठीनिर्दिष्टोऽन्त्यस्यादेशः स्यात् ॥

षष्ठी जिस आदेशको कहै वह आदेश अन्त्यके अक्षरको हो । षष्ठी जो ( मू०२४ ) में ' संयोगान्तस्य ' है उसने लोप आदेशको कहा है, सो वह आदेश अन्त्यके अक्षर ' य् ' का पाया, तब इस वार्तिकने निषेध किया–

वा० २ ( यणः प्रतिषेधो वाच्यः ) ॥

यदि अन्त्यमें यण्–प्रत्याहारका कोई अक्षर हो तो उसका लोप नहीं हो, और कोई वर्ण हो तो लोप हो जाय। सो यण्–प्रत्याहारका होनेसे ' य् ' काभी लोप न हुआ तो–सुधी+उपास्यः = सुद्ध्युपास्यः, सुध्युपास्यः । मधु+अरिः = मद्ध्वरिः, मध्वरिः । धातृ+अंशः = धात्त्रंशः, धात्रंशः । ऌ+आकृतिः = लाकृतिः । सिद्ध हुए ॥

२७ एचोऽयवायावः । ६ । १ । ७८ ॥

( एचः-पष्ठ्य० । अयवायावः-प्रथमान्तम् ॥ ) एचः क्रमादय् अव् आय् आव् एते स्युरचि ॥

जो अच् परे होय तो एचों ( ए ओ ऐ औ ) को क्रमसे अय्–अव्–आय्–आव् यह आदेश हो हरे+ए । विष्णो+ए । नै+अकः । पौ+अकः । इत्यादि प्रयोगोंके अर्थ कोई नियम नहीं किया कि, कौनसे अक्षरको कौनसा आदेश हो सो निश्चय करते हैं–

२८ यथासंख्यमनुदेशः समानाम् । १ । ३ । १० ॥

( यथासंख्यम्–अव्य० । अनुदेशः–प्रथ० । समानाम्–पष्ठ्य० ॥ ) समसम्बन्धी विधिर्यथासंख्यं स्यात् ॥

जिस विधिका बराबर संबन्ध हो वह विधि यथा संख्य ( पहलेको पहला, दूसरेको दूसरा, तीसरेको तीसरा, चौथेको चौथा ) इस क्रमसे हो तो ( मू०२७ ) के सूत्रसे यथासंख्य अय्–आदिक आदेश होकर–हरये । विष्णवे । नायकः । पावकः । इत्यादि प्रयोग सिद्ध हुवे॥

१ " अन्वग्भवति व्यञ्जनम् " यह महाभाष्यमें लिखा है कि–व्यञ्जनके अन्तमें अच् होता है, कारण कि–अच्हीन ( हल् ) वर्णका उच्चारण नहीं हो सक्ता, अतएव हल् अक्षर अच्रूपअवधिपर्यन्त परमें मिलाये जाते हैं ॥

२९ वान्तो यि[1] प्रत्यये । ६ । १ । ७९ ॥

( वान्तः-षष्ठ्य० । यि-सप्त० । प्रत्यये-सप्तम्यन्तम् ॥ ) यकारादौ प्रत्यये परे ओदौतोरव् आव् एतौ स्तः ॥

यकार जिसके आदिमें हो ऐसे प्रत्ययके परे हुए संते ओ और औको अव् और आव् आदेश होंय, जैसे-गो+यम् । ( मू०२९ ) से प्राप्त ( मू०२८ ) के अनुसार आदेश होनेपर । गव्यम् । नौ+यम्= ( २९-२८ ) नाव्यम् । इत्यादिरूप सिद्ध हुए ॥

३० ( अध्वपरिमाणे च ) ॥

रस्ता वाच्य होनेमेंभी गो-शब्दको यूति परे होनेमें अव् आदेश हो । जैसे-गो+यूतिः=गव्यूतिः । गव्यूति नाम ( गव्यूतिः स्त्री क्रोशयुगम् ) इस कोषके प्रमाणसे दो कोषका है ॥

३१ अदेङ् गुणः । १ । १ । २ ॥

( अत्-प्रथमान्तम् । एङ्-प्रथ० । गुणः-प्रथमान्तम् ॥ ) अत् एङ् च गुणसञ्ज्ञः स्यात् ॥

ह्रस्व अकार ( अ ) और एङ्-प्रत्याहार ( ए-ओ ) को गुण कहते हैं ॥

३२ तपरस्तत्कालस्य । १ । १ । ७० ॥

( तपरः-प्रथमान्तम् । तत्कालस्य-षष्ठ्यन्तम् ॥ ) तः परो यस्मात्स तात् परश्चोच्चार्यमाणः *समकालस्यैव सञ्ज्ञा स्यात् ॥

जिस अच्से परे तकार हो वह अच् और तकारसे परे उच्चारण किया हुआ अच् अपनीही संज्ञावाला होता है । अर्थात् अत् कहनेसे ह्रस्व अकाही बोध होता है, अठारह भेदोंका ग्रहण नहीं किया जाता । इसी प्रकार सब जगह तपरकरणके ग्रहणसे जानो ॥

३३ आद्गुणः । ६ । १ । ८७ ॥

---

१ यस्मिन्विधिस्तदादावल्ग्रहणे-अल्ग्रहणे सप्तम्यन्ते विशेषणीभूते यो विधिर्विधीयते स तदादौ ज्ञेयः । तदन्तविधेरपवादोऽयम् । * तेन अत् इत् उत् इत्यादयः षण्णां षण्णां सञ्ज्ञा ।

( आत्-पचम्यन्तम् । गुणः-प्रथमान्तम् । ) अवर्णादचि परे पूर्वपरयोरेको गुणादेशः स्यात् ॥

अवर्ण ( अ-आ ) से परे यदि अच् होय तब पूर्व और परके स्थानमें एक गुण ( सू० ३१ ) आदेश हो जाय । जैसे-उप+इन्द्रः-यहां 'प' के 'अ' से इन्द्रः की 'इ' अच् परे है, सो पूर्व 'अ' और पर 'इ' के स्थानमें ( सू०२१ ) के अनुसार गुणोंमेंसे 'ए' हो गया, तब उपेन्द्रः-और ऐसेही-गंगा+उदकम्-गङ्गोदकम् । इत्यादि रूप सिद्ध हुए ॥

## ३४ उपदेशेऽजनुनासिक इत् । १ । ३ । २ ॥

( उपदेशे सप्तम्यन्तम् । अच्-प्रथमान्तम् । अनुनासिकः-प्र० । इत्-प्रथमान्तम् । ) उपदेशेऽनुनासिकोजित्संज्ञः स्यात् ॥

उपदेशमें ( सू०३ ) जो अनुनासिक ( सू०११ ) अच् है उसकी इत्संज्ञा होती है ॥

प्रतिज्ञानुनासिक्याः पाणिनीयाः ॥

पाणिनिमुनिके कहे गये सम्पूर्ण वर्ण प्रतिज्ञा करके अनुनासिक होते हैं॥

लण्सूत्रस्थावर्णेन सहोच्चार्य्यमाणो रेफो रलयोः संज्ञा ॥

लण्[1]सूत्रमें स्थित जो ( इत्संज्ञक ) अवर्ण तिसके साथ उच्चारण किया रकार (र-प्रत्याहार) र और ल इन दो अक्षरोंका ग्रहण करता है ॥

## ३५ उरण् रपरः । १ । १ । ५१ ॥

( उः-षष्ठ्यन्तम् । अण्-प्रथ० । रपरः-प्रथमान्तम् । ) ऋ इति त्रिंशतः संज्ञायुक्तम्, तत्स्थाने योऽण् स रपरः सन्नेव प्रवर्त्तते ॥

ऋ-यह अक्षर (सू०१५) के अनुसार तीस तरहका होता है, सो उस ऋकारके स्थानमें जो अण् होता है वह अण् एक रकारके साथही प्रवृत्त होता है, (सू०३४) के अनुसार लृकारके स्थानमें वही अण् लकारके साथही प्रवृत्त होता है, जैसे-कृष्ण+ऋद्धिः-कृष्ण-

१ " जऊर्तुम्भिकात्यायेन रेफस्योपगमनम " ।

द्धिः । और–तव+लृकारः–तवल्कारः । यहां ( सू० ३३ ) से पूर्व-परके स्थानमें एक गुण आदेश होनेपर ( सू० ३५ ) से यथाक्रमसे र और ल हो गये ॥

३६ लोपः शाकल्यस्य । ८ । ३ । १९ ॥

( लोपः–प्रथमान्तम् । शाकल्यस्य–षष्ठ्यन्तम् । ) अवर्णपूर्वयोः पदान्तयोर्यवयोर्लोपो वाऽशि परे ॥

शाकल्यमुनिके मतमें जिससे पहले अ ( आ ) कार हो ऐसे पदान्त ( सू० १८ ) के यकार और वकारका विकल्प करके लोप हो ॥

३७ पूर्वत्रासिद्धम् । ८ । २ । १ ॥

( पूर्वत्र अव्ययपदम् । असिद्धम् प्रथमान्तम् । ) सपादसप्ताध्यायी प्रति त्रिपाद्यसिद्धा त्रिपाद्यामपि पूर्वम्प्रति परं शास्त्रमसिद्धम् ॥

जहां सपादसप्ताध्यायीका कोई सूत्र लगता है उसके लगनेपर त्रिपादीका सूत्र असिद्ध हो जाता है और त्रिपादीमेंभी इतना विशेष है कि, पूर्वसूत्रके प्रति ( दृष्टिमें ) परसूत्र असिद्ध हो जाता है ॥ जैसे–हरे+इह । इस प्रयोगमें ( सू० ६७ ) के अनुसार एकारको अय् आदेश हुआ तो रकार अयके अमें मिलनेसे–हरय्+इह–ऐसा रूप बननेपर ( सू० ३६ ) के अनुसार यकारका लोप हो गया, तब–हर+इह–इस रूपमें ( सू० ३३ ) के अनुसार पूर्वपरके स्थानमें एक गुण आदेशकी प्राप्ति होनेमें ( सू० ३७ ) ने निषेध किया अर्थात्–( सू० ३६ ) त्रिपादीका सूत्र है उसने जो लोप किया है वोह सपादसप्ताध्यायीके ( सू० ३३ ) की दृष्टिमें असिद्ध है, मानो ( सू० ३३ ) यकारहीको देखता है, जब उसकी दृष्टिमें यलोप असिद्ध हुआ, तो गुण ( सू० ३३ ) की प्राप्तिही न रही । हरे+इह–हर इह, हरयिह । विष्णो+इह–विष्ण इह, विष्णविह । इसी प्रकार सर्वत्र जानना ॥

३८ वृद्धिरादैच् । १ । १ । १ ॥

( वृद्धिः प्रथमान्तम् । आत्–प्रथमान्तम् । ऐच्–प्रथमान्तम् । ) आदैच्च वृद्धिसंज्ञः स्यात् ॥

आकार और ऐच्-प्रत्याहार ( ऐ औ ) इनकी वृद्धि संज्ञा है ॥

३९ वृद्धिरेचि । ६ । १ । ८८ ॥

( वृद्धि-प्रथमान्तम् । एचि-सप्तम्यन्तम् । ) आदेचि परे वृद्धिरेकादेशः स्यात् । गुणापवादः ॥

अ ( आ ) कारसे परे यदि एच् हो तो पूर्व-परके स्थानमें वृद्धि एकादेश होय । यह सूत्र ( सू० ३३ ) से विहित गुणका बाधक अर्थात् निषेध करनेवाला है । कृष्ण+एकत्वम् । इस प्रयोगमें ( सू० ३९ ) से प्राप्त वृद्धि ( सू० २१ ) के अनुसार पूर्व-परके स्थानमें ऐ वृद्धि होनेपर–कृष्णैकत्वम्, और–गंगा+ओघः । यहां औ वृद्धि और–देव+ऐश्वर्यम् । और–कृष्ण+औत्कंठ्यम् । इन प्रयोगोंमें यथाक्रमसे पूर्व-परके स्थानमें ऐ–और औ वृद्धि होनेसे–गङ्गौघः । देवैश्वर्यम् । कृष्णौत्कंठ्यम् । इत्यादि रूप सिद्ध हो गये "निरवकाशो विधिरपवादः" यह ( सू० ३९ ) से प्राप्त विधि अवकाशरहित होकर गुणकी बाधक होती है, अर्थात्–यदि इस ( सू० ३९ ) के विषयमेंभी गुण ( सू० ३३ ) होय तो यह ( सू० ३९ ) कहां चरितार्थ होगा, अतः यह गुणका बाधक है ॥

४० एत्येधत्यूठसु । ६ । १ । ८९ ॥

( एत्येधत्यूठसु सप्तम्यन्तम् । ) अवर्णादेजाद्योरेत्येधत्योरूठि च परे वृद्धिरेकादेशः स्यात् । पररूपगुणापवादः ॥

अ ( आ ) कारसे एजादि ( जिनके पहले एच्–प्रत्याहारका कोई अक्षर हो ) एति और एधति और ऊठके परे होनेपर पूर्वपरके स्थानमें वृद्धि एकादेश होय । यह सूत्र ( सू० ४८ ) से प्राप्त पररूप और ( सू० ३३ ) से प्राप्त गुणका अपवाद है । जैसे–उप+एति । यहां एतिपरे होनेसे वृद्धि होनेपर–उपैति । और । उप+एधते । यहां एध परे होनेपर वृद्धि होनेसे । उपैधते । सिद्ध हुआ । और–प्रष्ठ+ ऊहः । यहां ऊठ परे होनेसे औ वृद्धि होकर–प्रष्ठौहः । इत्यादिक रूप बने ॥ एजाद्योः किम् ॥ एजादि एति और एधति क्यों कहे ? यदि एजादि न कहते तो । उप+इतः । इस प्रयो-

गमेंभी वृद्धिही होती, क्योंकि यहांभी एतिकाही 'इत' परे है सो नहीं होती वह तौ एजादि कहता है, तो फिर (सू०३३) से प्राप्त गुण होकर। उपेतः। मा भवान् प्र+इदिधत्–मा भवान् प्रेदिधत्। इत्यादि प्रयोग सिद्ध हुए॥

**४१ (अक्षादूहिन्यामुपसंख्यानम्)॥**

अक्ष-शब्दसे जब ऊहिनी शब्द परे हो तौ वृद्धि हो, जैसे–अक्ष+ऊहिनी सेना। यहां अक्ष-शब्दसे ऊहिनी शब्द परे होनेसे। *अक्षौहिणी सेना। यह प्रयोग बना॥

**४२ (प्रादूहोढोढ्येषैष्येषु)॥**

प्र-शब्दसे ऊह, ऊढ, ऊढि, एष, एष्य, इतने शब्दोंके परे हुए संतें वृद्धि हो। जैसे–प्र+ऊहः–प्रौहः। प्र+ऊढः प्रौढः। प्र+ऊढिः–प्रौढिः। प्र+एषः–प्रैषः। प्र+एष्यः–प्रैष्यः। यह प्रयोग यथाक्रमसे सिद्ध हो गये॥

**४३ (ऋते च तृतीयासमासे)॥**

तृतीयासमास (सू० ९९९) में अकारसे परे ऋतशब्द हो तौ वृद्धि होय। सुखेन ऋतः = सुख+ऋतः–सुखार्त्तः॥ तृतीयेति किम्॥ तृतीयासमासमें हो, यह कहनेसे, परमश्चासौ ऋतः = परम+ऋतः–परर्त्तः। यहां वृद्धि (सू० ४३) न हुई, क्योंकि यहां तृतीयासमास नहीं, किन्तु कर्मधारय (सू० १०१७) समास है॥

**४४ (प्रवत्सतरकम्बलवसनार्णदशानामृणे)॥**

प्र, वत्सतर, कम्बल, वसन, ऋण और दशन, इन शब्दोंसे परे जब ऋण-शब्द हो तब वृद्धि हो, जैसे–प्र+ऋणम्–यहां (सू०२१) के अनुसार (सू०४४) से प्राप्त आकार वृद्धि होनेपर (सू०३५) से रपर होनेसे। प्रार्णम्। वत्सतर+ऋणम्–वत्सतरार्णम्। कम्बल+

---

*अक्षाणामूहिनीति विग्रहे एतत्, अक्षाणामूहोऽस्यास्तीति विग्रहे तु 'अक्षोहिणी' इत्येव, तत्राऽपवर्गहिनीशब्दपरत्वाभावात्।

ऋणम्-कम्बलार्णम् ।वसन+ऋणम्-वसनार्णम् । ऋण+ऋणम्-ऋणार्णम् । दशन+ऋणम्-दशनार्णम् । यह रूप यथाक्रमसे सब सिद्ध हो गये ॥

## ४५ उपसर्गाः क्रियायोगे । १ । ४ । ५९ ॥

( उपसर्गाः- प्रथमान्तम्। क्रियायोगे-सप्तम्यन्तम् । ) प्रादयः क्रियायोगे उपसर्गसंज्ञाः स्युः ॥

जब प्र-इत्यादि क्रियाके योग ( संग ) में हों तब उनको उपसर्ग कहते हैं । प्रादिक यह हैं-

प्र १, परा २, अप ३, सम् ४, अनु ५, अव ६, निस् ७, निर् ८, दुस् ९, दुर् १०, वि ११, आङ् १२, नि १३, अधि १४, अपि १५, अति १६, सु १७, उद् १८, अभि १९, प्रति २०, परि २१, उप २२ ॥

प्रकर्ष ( बहुत ) १. उलटा २, वियोग-त्याग ३, भलीप्रकार ४, पीछे ५, निश्चय-अनादर ६, निषेध-निश्चय ७, निषेध-निश्चय-बाहर होना ८, दुष्ट-निषेध-निन्दा-दुःख ९ । १०, विगत-विशेष ११, मर्य्यादा-थोडा १२, अत्यन्त १३, अधिकता १४, भी-क्या १५, प्रशंसा-अतिशय १६, अत्यन्त-अच्छा-विना श्रम १७, उत्कर्ष-ऊपर१८, सन्मुख-चारों ओरसे १९, बदला-सामने २०, छोडकर-सब तर्फ २१, धोरे २२ ॥

एते प्रादयः ॥

यह बाईस प्रादिक कहाते हैं । इन प्रादिकोंके और २ भी अर्थ होते हैं, कार्यानुसार समझ लेने ॥

## ४६ भूवादयो धातवः । १ । ३ । १ ॥

( भूवादयः-प्र० । धातवः-प्रथमान्तम् । ) क्रियावाचिनो भ्वादयो धातुसंज्ञाः स्युः ॥

क्रियाका प्रतिपादन करनेवाला भ्वादि ( भ्वादि १, अदादि २, जुहोत्यादि ३, दिवादि ४, स्वादि ५, तुदादि ६, रुधादि ७, तना-

दि ८ क्र्यादि ९,चुरादि १० ) आदिक इन दश गणोंमें उसका पाठ हो, उसको धातु कहते हैं॥

## ४७ उपसर्गादृति धातौ । ६ । १ । ९१ ॥

( उपसर्गात्-पञ्चम्यन्तम् । ऋति-सप्तम्य० । धातौ-सप्तम्यतम् । ) अवर्णान्तादुपसर्गादृकारादौ धातौ परे वृद्धिरेकादेशः स्यात् ॥

अकारान्त उपसर्गसे ऋकारादि ( जिसके पहले ऋकार हो ) धातुके परे होनेपर वृद्धि (सू०३८) एकादेश हो। जैसे–प्र+ऋच्छति। यहां अकारसे परे ऋकारादि धातु परे होनेसे पूर्व-परके स्थानमें (सू० २१ ) के अनुसार आ वृद्धि होनेपर ( सू०३५ ) से रपर होनेपर । प्रार्च्छति । यह रूप सिद्ध हुआ ॥

## ४८ एङि पररूपम् । ६ । १ । ९४ ॥

( एङि-सप्तम्यन्तम् । पररूपम्-प्रथमान्तम् । ) आदुपसर्गादेङादौ धातौ परे पररूपमेकादेशः स्यात् ॥

अकारन्त उपसर्गसे परे जब एङादि ( जिसके पूर्व ए-ओ यह हों ) धातुके ( सू०४६ ) परे हुए सन्तें पररूप एकादेश हो । जैसे– प्र+एजते । यहां ( सू०३९ ) की प्राप्ति थी सो उसको बाध कर प्र के अका पररूप ( अर्थात् परमें ए है वैसाही उस ' अ ' काभी रूप हो गया ) होकर । प्रेजते । और–उप+ओषति का उपोषति । इत्यादि रूप बने ॥

## ४९ अचोऽन्त्यादि टि । १ । १ । ६४ ॥

( अचः-षष्ठ्यन्तम् । अत्यादि-प्रथ० । टि-प्रथमान्तम् । ) अचाम्मध्ये योऽन्त्यः स आदिर्यस्य तट्टिसंज्ञं स्यात् ॥

अचोंमेंसे जो पीछेका अच् है वह अच् जिसके पहले हो उसकी टि संज्ञा होती है ॥

## ५० ( शकन्ध्वादिषु पररूपं वाच्यम् ) तच्च टेः ॥

ऐसा कहना चाहिये–शकन्ध्वादि-गणमें पठित शब्दोंमें पररूप

होता है । और वह पररूप टि-संज्ञक वर्णका हो जैसे–शक+अन्धुः । यहां ककारका पररूप प्राप्त था, परंतु पररूप टिंकाही होता है, तौ ( सू०४९ ) से ककारके 'अ' की टिसंज्ञा करके 'अ' काही पररूप कर दिया तब । शकन्धुः । ऐसेही । कर्क+अन्धुः–कर्कन्धुः । हो गया, और । मनस्+ईशा । यहां ( सू०४९ ) के अनुसार अस्-मात्रकी टिसंज्ञा होनेसे टिका पररूप हो गया तौ । मनीषा । यह सिद्ध हो गया । ऐसेही । लाङ्गल+ईषा–लाङ्गलीषा । मार्त्त+अंडः–मार्त्तंडः । इत्यादि रूप सिद्ध हो गये ॥

आकृतिगणोऽयम् ॥

यह शकन्ध्वादिगण आकृतिगण ( सूरतसे पहचानने लायक ) होता है ॥

## ५१ ओमाङोश्च । ६ । १ । ९५ ॥

( ओमाङोः-सप्तम्यन्तम् । च-अव्ययपदम् । ) ओमि आङि चात्परे पररूपमेकादेशः स्यात् ॥

जब अकारसे परे ओम्–या–आङ् हो तौ पररूप एकादेश हो । जैसे । शिवाय+ओम् नमः–शिवायोन्नमः । रूप सिद्ध होता है । शिव+आ+इहि । यहांभी आङ् परे है, इसलिये यहां ( सू०५१ ) से पररूप होता है, परन्तु यहां यह सूत्र विशेष है–

## ५२ अन्तादिवच्च । ६ । १ । ८५ ॥

( अन्तादिवत्-तद्धितान्तमव्ययम् । च-अव्ययपदम् । ) योऽयमेकादेशः पूर्वस्यान्तवत्, परस्यादिवत् स्यात् ॥

जो यह एकादेश होता है यह यदि पूर्वको हो तौ अन्तकी सदृश और परको आदिकी सदृश हो । जैसे । शिव+आ+इहि । यहां पररूप होता है सो पूर्वकी सदृश ( पूर्वमें छोटा 'अ' है, पररूप होनेसेभी छोटाही 'अ' ) हुआ तौ । शिव+इहि । ऐसा रूप बननेपर ( सू० ३३ ) से पूर्वपरके स्थानमें एक गुणादेश होकर । शिवेहि । रूप सिद्ध हो गया ॥

